**The nasalized vowels ( Anusvaras )**

| | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| Agamanu svara | Partly closed glottis | Contracted larynx un-voiced, non-aspi-rated | Mandible | Root of the tongue ( uvula ) | Mute con-sonant | Two mora units | Sun as part of some other previous vowel | Shudra |
| Agatva-( or Kevala ) nusvara | " | " | Upper part of fully opened nose | Lower part of such nose | Extended inner effort | " | " | " |
| The Uvular (Jihva-muliya) | Extended glottis | Extended larynx, un-voiced, aspirated | Upper uvula | Lower part of root of other tongue | " | Anumatra unit of time | Sun as part of some other previ-ous syll-able | " |
| The Upa-dhmmaniya | Partly closed glottis | Contracted larynx, un-voiced, non-aspi-rated; can also be displayed on the mid line of middle finger | Upper part of the dental root as of the Madhyama Svara | Frontal part of the middle of the tongue | Partly mute consonant | One mora unit | Sun | " |

There are four transitional sounds *( yamas )* that intervene between a non-nasal and a counterpart to the sound following a non-nasal. The varnasarakrama of the first transition sound may be summed as follows. That sound is of the brahmana class, occurring in extended posture of the larynx as unvoiced, non-aspirate, and articulated from the upper part of the nose with the articulator organ being the lower part of the root of the upper teeth.

The Vedic scholars who really follow these principles in Vedic chanting have become so scarce that their number can be counted on fingers. However, it is my firm conviction that there would surely emerge some good scholars who are adept in accurate accented pronunciation of letters keeping in mind all the related aspects of the same. Even this advanced scientific age does not preclude this highly urgent necessity aimed at preserving our own heritage.

His Holiness Tapomurti Karunanidhi the Jagadguru Shankaracharya of Kanchi Kamakoti Peetha, whose every breath is dedicated for welfare and protectinn of whole Universe in general and the Vedas in particular, has established a trust—the Veda Rakshan Nidhi- for logistically supporting the cause of the protection and preservation of the Vedas. This trust holds examination and distributes freely financial awards to meticulous and deserving Vedic chanters and budding promising students. Several institutions have been organised for the purpose and very many Vedic scholars are earning their bread and butter by the real grace of the Jagadguruji. In course of an extensive tour of the North, when His Holiness treaded in Varanasi to sanctify and glorify this city, I made a request to inaugurate and bless the Veda Mimamsa Research Centre. He very kindly agreed for the same and blessed this research centre. This is the very first publication of the Centre and I derive much pleasure to dedicate this with gratitude to His Holiness Jagadguru Sri Shankaracharya ji of Kanchi Kamakotipeetha.

This Siksha was published in South India near about sixtyeight years back alongwith the Veda Taijas Commentary and Sarvalakshanamanjari. That edition is now not at all available. I wanted to bring out its edition but I had only original aphorisms which are hard to comprehend unless accompanied by these commentaries. I wish to place on record the debt of gratitude of Brahmasri Kaladi Ghanapathi

from whom I could get these commentaries in printed form. I wrote it down in Devanagari script. The Veda Taijas Commentary was written by Suryanarain Suravadhani of Sri Velimi Kanyapur and the Sarvalakshanamanjari was authored by Brahmasri Raja Ghanpathi. Both of these reveal the hard and concerted efforts, put in by these relentless scholars. How great satisfaction I avail seeing this book being published added by the aforesaid commentaries for the first time in Devanagari Script.

As I had no resources to arrange for its publication, I was a little bit disappointed. Meanwhile I made a request to the famous industrialist Sri Lakshmipat Sinhaniya, a prominent member of the well known J. K. family. His mother "Srimati Maaji" was extraordinarily religious oriented and was always awfully absorbed in the pious devotion of the Lord. She used to respect me like anything and was always a seeker of eternal bliss. Sri Lakshmipat Sinhaniyaji immediately agreed to extend all possible support and directed his son Sri Harishankar Sinhaniya to arrange for all necessary help and support in the matter and I pleasurably wish to place on record the generosity with which the latter flawlessly provided all possible support whereby it could become possible to print the present Siksha. I wish the J. K. family to flourish by leeps and bounds and reach the highest peak of prosperity as also attain the propitious omens of the Lord.

My sincerest heartfelt thanks are due for Hon'ble Governor of U. P. Dr. M. Channa Reddy who has, inspite of his awfully busy engagements, written a very illumining Foreword to this Siksha whereby its worth has further gone up. Grateful thanks are also due for Sri Pt Ram Chandra Ghanpathi Lakshanantadhyayi and Sri Pt. Krishnamurti Ghanapathi for their invaluable help during entire course of editing of this present Siksha. Lastly, I wish to acknowledge with thanks the painstaking care taken by Dr. Mandan Mishra, Principal, Sri Lal Bahadur Sastri Sanskrit Vidyapeeth, New Delhi, and Dr. Chandra Bhal Dwivedi, Department of Psychology, Banaras Hindu University, Varanasi, in translating the Introduction into Hindi and English respectively.

*May 1, 1976*
*Varanasi.*

**P. N. Pttabhirama Sastri**

# भूमिका

## ( हिन्दी प्रारूप )

प्राचीन महर्षियों ने शब्द और अर्थ की दृष्टि से वेदों की सुरक्षा को लक्ष्य में रखकर राजमहल की सुरक्षा के लिये उसके चारों ओर विनिर्मित दुर्भेद्य सुदृढ़ प्राचीरों के समान ही वेद के ६ अंगों की रचना की है। अतः वेदरूप राजप्रसाद में प्रवेश पाने के लिये षडंग रूप दुर्गों का परिशीलन आवश्यक है। मानव-मात्र की अभिलषित वस्तुओं ( धर्म, अर्थ, काम, मोक्ष ये चार पुरुषार्थ ) को प्रदान करने के लिये कल्पवृक्ष के समान वेद एक उत्तम साधन है। इसलिये यह कथन कि 'वेद केवल शब्द समूहात्मक हैं' भ्रान्तिपूर्ण है। वेद मन्त्रों के अनेकविध अर्थ भी हैं। वेद के शब्दों और अर्थों की व्यवस्थापूर्वक रक्षा के लिये तीन-तीन अंग और उपांग न्याय, मीमांसा, पुराणादि हैं। उन छः अंगों में 'शिक्षा' भी एक प्रमुख अंग है। वेद संरक्षण के साधनों में 'वेदाध्ययन' पहला साधन है। यहाँ प्रयुक्त अध्ययन शब्द का अर्थ 'गुरुमुख से उच्चारण होने के पश्चात् शिष्य द्वारा उच्चारण किया जाना' ही अभिप्रेत है न कि 'पढ़ना'। इसीलिये यदि हम भारत के प्राचीन गौरव की सचमुच रक्षा चाहते हैं तो हमें उपर्युक्त अध्ययन शब्द के अर्थ को लक्ष्य में रखकर गुरुमुख से उच्चारण होने के पश्चात् उसी के अनुरूप उच्चारण द्वारा किये जाने वाले अध्ययन का आश्रय लेना चाहिए। दुर्भाग्यवश आजकल इस प्रकार की शिक्षा के न होने से ही ग्रन्थ प्रकाशन तथा ध्वनिग्रहण ( टेप रिकार्ड ) करने की आवश्यकता हो रही है किन्तु इनसे उस प्राचीन गौरव की रक्षा नहीं हो सकती है।

प्राचीन आचार्यों की अध्यापन-प्रणाली का विचार करने से ज्ञात होता है कि उन्होंने अध्यापन के लिये कितना अधिक प्रयास किया था। उन्होंने अध्ययन को—( १ ) ग्रहण, ( २ ) धारण और ( ३ ) ब्रह्मयज्ञ के रूप से तीन प्रकारों में विभाजित किया था। इनमें ग्रहण और धारण रूप अध्ययन में नियमित रूप से संहिता और ब्राह्मण का अध्ययन होता था तथा ब्रह्मयज्ञात्मक अध्ययन में गृहीत और धारित वेदभाग का प्रतिदिन आंशिक रूप से मध्याह्न के समय पारायण किया जाता था।

'अधि पूर्वक ईङ्० धातु इसी अर्थ में प्रयुक्त है, पठन अथवा वाचन के अर्थ में नहीं' ऐसा मीमांसकों का कथन है। याज्ञिक और मीमांसकों द्वारा अधीति-अध्ययन का जो प्रयोग किया गया है वह वेद के सम्बन्ध में ही है, काव्यादि के सम्बन्ध में नहीं। इसीलिये अधि पूर्वक इङ्० धातु का गुरुमुखोच्चारित का अनुच्चारण इस अर्थ में वे व्यवहार करते हैं। मन्त्रों का जप पारायण कहलाता है। यहाँ इस अर्थ के अतिरिक्त 'अध्ययन' शब्द का प्रयोग नहीं होता है।

प्रत्येक वेद के अनुसार काण्ड, प्रश्न (प्रपाठक), अनुवाक, ५० पदों वाला भाग, मण्डल, अष्टक, वर्ग, सूक्त, मन्त्र, अध्याय, आदि विभाग और उनके अनुभाग अध्यापन की सुविधा के लिये बने हुए हैं। यह प्रकल्पना केवल अध्यापन की सुविधा को ध्यान में रखकर ही नहीं की गई है, अपितु तत्तत् यज्ञों के विनियोग के लिये भी है। इन विभागों के अनुसार छात्रों की सामर्थ्य और शक्ति का अनुमान लगाकर आचार्य-गुरु प्रारम्भ से लेकर किसी भाग को निर्धारित करके पढ़ाना आरम्भ करता है। यहाँ हम प्राचीन आचार्यों द्वारा संचालित पद्धति के अनुसार किसी एक मन्त्र के अध्ययन-अध्यापन के प्रकार को दिखलाने और उसी के आधार पर यह स्पष्ट करने का प्रयास करेंगे कि उक्त पद्धति में शिक्षा-ग्रन्थ का कितना महत्त्व है।

वेद के अध्ययन का आरम्भ—'आद्यन्तौ प्रणवौ नित्यौ यथा हरिपदं तथा' इत्यादि शिक्षोक्त पदों के अनुसार आरम्भ और अन्त में 'हरिः ओम्' पद का उच्चारण आरम्भ में 'सर्वोदात्त' तथा अन्त में 'रिः' का स्वरित के रूप में होता है।

उदाहरण के लिये मन्त्र इस प्रकार है—

अग्ने यं यज्ञमध्वरं विश्वतः परिभूरसि। स इद्देवेषु गच्छति।

इस मन्त्र में ग्यारह पद हैं। इन सब पदों को एक बार आचार्य के मुख से सुनने के अनन्तर छात्र सभी पदों का उच्चारण करें यह सम्भव नहीं है। इसलिये आचार्य को चाहिए कि वह संहिता से दो पद अथवा तीन पदों का पहले उच्चारण करें और उसके पश्चात् छात्र सावधानी पूर्वक उनका उच्चारण करें। इस प्रकार निर्धारित किये हुए भाग तक का पहले दिन अध्यापन होता है। यह अध्यापन क्रम दस दिन तक अर्थात् द्वितीया से आरम्भ करके द्वादशी पर्यन्त चलता है। आचार्य छात्रों के कौशल और उच्चारण चातुर्य को देखकर क्रमशः पदों को बढ़ाकर पढ़ायें और छात्र दो-दो बार उच्चारण करें। इस प्रकार आठ दिन तक पढ़ाकर नौवें और दसवें दिन समग्र पचास पदों तक का भाग, अनुवाक, अथवा सूक्त, आदि पढ़ाया जाता है। फलतः निर्दिष्ट भाग के अन्तर्गत एक-एक पद का दस दिनों में एक एक छात्र बीस बीस बार उच्चारण करता है, यही 'ग्रहणाध्ययन' है।

छात्र अध्यापक के निकट दस-बारह दिन तक (अनध्याय के दिनों को छोड़कर) 'धारणाध्ययन' करते हैं। नित्यप्रति पचास पद परिमित भाग का दस-दस आवर्तन करते हुए यदि छात्र गृहीत वेद भाग का आवर्तन करता हो तो प्रत्येक छात्र एक-एक पद का दस दिनों में १०० बार आवर्तन कर लेता है। इससे पहले किये हुए बीस आवर्तनों को इनके साथ मिलाने से प्रत्येक पद का १२० बार आवर्तन होता है। धारणाध्ययन करते हुए द्वितीया से नवीन निर्दिष्ट भाग का ग्रहणाध्ययन होता है।

जितना भाग कण्ठस्थ हो जाता है उसकी प्रतिदिन नियम से भागपूर्वक आवृत्ति करना 'ब्रह्मयज्ञाध्ययन' कहलाता है। इस प्रकार आवश्यकता के अनुरूप अनेक श्रेणियाँ बनाई जाती हैं और उनपर आचार्य की दृष्टि रहती है। एक मात्रा की भी कहीं अशुद्धि न हो इस बात का आचार्य पूर्णरूप से ध्यान रखें। यह एक संहिता ब्राह्मणात्मक वेद के अध्यापन की पद्धति है।

इससे भी अधिक आश्चर्यपूर्ण ढंग से प्राचीन आचार्य अध्ययन कराते थे। उसकी तो मन से कल्पना भी नहीं की जा सकती। आज तो केवल नाम-मात्र से ही त्रिवेदी मिलते हैं किन्तु पहले के आचार्य अपने त्रिवेदित्व को अध्यापन के द्वारा अभिव्यक्त करते थे। वे पृथक्-पृथक् तीनों वेदों को ही नहीं पढ़ाते थे, अपितु एक ही समय में, एक ही निश्चित स्थान पर तीनों वेदों के अध्येताओं को योग्यतानुसार पृथक्-पृथक् बिठाकर पढ़ाते थे। अध्यापन के समय जिस किसी वेद के अध्ययन में जो कोई छात्र अक्षर अथवा स्वर में मात्रा सम्बन्धी त्रुटि करता था, उसे ज्ञात कर उसे पुनः शुद्ध रूप से उच्चारण की शिक्षा देकर तीनों वेदों के वाक्यों को पढ़ाया करते थे। इन सब का विचार करने पर आश्चर्य होता है कि—उन आचार्यों की कैसी विलक्षण स्मरण शक्ति व सहनशीलता थी और विभिन्न वेद पाठों से उद्भूत ध्वनि समूह के बीच भी उनके कानों में उच्चारण दोष को परखने की कितनी क्षमता थी? उसमें भी जहाँ दोष होता था उसी का ग्रहण कर लेना, यह और भी आश्चर्य की बात थी।

यह बहुत पुरानी बात भी नहीं है। आज से पचास वर्ष पूर्व भी ऐसे ही ब्रह्मश्री विश्वेश्वर श्रौती तथा कुछ अन्य महापुरुष विद्यमान थे। उनकी मानसिक एकाग्रता अपूर्व थी। यही कारण था कि इनके छात्र भी ऐसे ही प्रबुद्ध होते थे।

यही बात शिक्षाकार सर्वप्रथम सिखलाते हैं—'व्याघ्री यथा हरेत् पुत्रान्' इत्यादि।

इसी प्रकार व्यास शिक्षा में भी—"सुव्यक्तः सुस्वरो धैर्यं" इत्यादि पद्य में कहा गया है।

यहाँ सुव्यक्त पद से स्थान-करण आदि के नियमों का पालन, सुस्वर पद से उदात्त, अनुदात्त आदि के नासिक्यादि दोष से शून्यता, धैर्यपद से अव्यग्रता, तच्चित्तता

पद से वहीं लीन होना आदि अभिप्रेत हैं। अध्यापन के समय छात्र इन गुणों से सम्पन्न हैं अथवा नहीं, इस सम्बन्ध में आचार्य जागरूक रहें। एक साथ अध्ययन करने वाले छात्रों में कौन किस प्रकार के गुणों से शून्य हैं यह ज्ञात कर लेना ही आचार्य की अनिर्वचनीय कुशलता है। आचार्य द्वारा पढ़ाये जाने के समय सभी छात्र आचार्य के मुख की ओर देखते रहें। जो ऐसा नहीं करता, वह अवश्य ही त्रुटि करेगा। किस छात्र ने त्रुटि की है, इसका ज्ञान आचार्य के एकाग्र हुए बिना कैसे हो सकता है? ऐसे ही असाधारण प्रणिधान के द्वारा आचार्य छात्र की त्रुटि को दूर करता है। इसीलिए "स्वाध्यायस्तपः" यह भगवती श्रुति का उद्घोष है। तपस्या में चित्त की एकाग्रता और मन का प्रणिधान ये दोनों ही मुख्य अंग हैं। चित्त की एकाग्रता और मन का प्रणिधान ये वर्णों और उनके स्वरों के सुनने में आवश्यक हैं। मीमांसकों ने इन वर्णों का नित्यत्व और सर्वगतत्व माना है। शिक्षाकार प्रत्येक वर्ण के देवता, जाति, स्थान, करण और प्रयत्न को विशेष रूप से बतलाते हैं जिसे हम आगे स्पष्ट करेंगे।

इस प्रकार आचार्य संहिता और ब्राह्मण का अध्यापन करके पद, क्रम, जटा, घन आदि विकृतियों का पाठ पढ़ाता है। ऐसी स्थिति में विकृति पाठ पढ़ने वाले छात्र पृथक् रहते हैं और संहिता एवं ब्राह्मण पढ़ने वाले नवीन छात्रों की उचित परीक्षा लेकर उन्हें आचार्य प्रविष्ट करता है।

नूतन श्रेणी संहिता और ब्राह्मण की और विकृति पाठ की श्रेणी अलग बन जाती है। पद पाठ के अध्यापन में भी छात्रों का दो-दो बार उच्चारणात्मक ग्रहणाध्ययन और पूर्ववत् धारणात्मक अध्ययन होता है। समग्र पद पाठ की समाप्ति हो जाने पर क्रमपाठ का अध्ययन होता है। क्रमपाठ में प्रत्येक पद का दो-दो बार ग्रहण होता है—जैसे "अग्ने यं, यं यज्ञम्, यज्ञमध्वरम्, अध्वरं विश्वतः, विश्वतः परिभूः, परिभूरिति परि भूः, परिभूरसि" इस प्रकार ग्रहण व धारण अध्ययन होते हैं। संहिता के अध्ययन में एक-एक पद के ग्रहण और धारण में १२० बार आवृत्ति होती है; पदों के अध्ययन में ग्रहण और धारण में १२० बार; क्रम के अध्ययन में ग्रहण के समय ८० बार; इस प्रकार एक-एक पद का उच्चारण तथा धारण के समय जबतक धारण दृढ़ न हो, तबतक उतनी ही बार उच्चारण होता है। इनके अतिरिक्त नित्य ब्रह्मयज्ञ के अध्ययन में होने वाले उच्चारण आदि मिलकर अनन्त उच्चारण होते हैं।

इस प्रकार विकृतियों का अध्ययन, ग्रहण और धारण आचार्य करवाता है। क्रम के अध्ययन तक पदों का अनुलोम रूप रहता है, तदनन्तर अन्य विकृतियों में विलोम तथा अनुलोम पाठ होता है। जैसा कि इसी मन्त्र में—

"अग्ने यं यमग्न अग्ने यं, यं यज्ञं यज्ञं यं यं यज्ञम्, यज्ञमध्वरमध्वरं विश्वतः, विश्वतः परिभूः परिभूर्विश्वतो विश्वतः परिभूः, परिभूरितिपरि भूः परिभूरस्यसि परिभूः परिभूरसि" आदि इस प्रकार अनुलोम विलोमों के द्वारा उन्हीं पदों की कितनी आवृत्तियाँ होती हैं यह प्रत्यक्ष है। इस पद्धति से समग्र वेद की आवृत्ति करने पर छात्रों और आचार्यों में मन्त्रावृत्ति से उत्पन्न शक्ति कितनी बढ़ती है इसका अनुभव प्राचीन विद्वान् करते थे। शक्ति का तात्पर्य है, एकध्यान की अधिकता से उत्पन्न पदार्थ। 'सामर्थ्यं सर्वभावानां शक्तिरित्यभिधीयते' यह कहते हुए भट्टपाद शक्ति को अतिरिक्त पदार्थ मानते हैं। इसीलिये शब्दसमूहात्मक ब्रह्मरूप वेद में याज्ञिकों तथा मीमांसकों की अतिशय श्रद्धा है।

जिस प्रकार पराम्बा शक्तिस्वरूपिणी हैं, उसी प्रकार वर्णसमूहात्मक वेद भी शक्ति स्वरूप हैं। पराम्बा का शक्ति स्वरूप भी अकारादि क्षकारान्त अक्षरों का ही है, यह कहना भी असंगत नहीं है।

वेद में प्रत्येक अक्षर देवतास्वरूप हैं, ऐसा शिक्षाकारों का कथन है। उनके उस उपदेश के कारण ही याज्ञिक लोग उन-उन अक्षरों का उच्चारण करते हुए उनका स्मरण करते हैं। याज्ञिक मीमांसक उन-उन मन्त्रों के देवताओं को शब्दरूप बतलाते हैं। इस तरह समग्र वेद ब्रह्ममय हैं। इसीलिये "ब्रह्मयज्ञ" "ब्रह्मचारी" और "ब्रह्मोपदेश" इत्यादि वेद सम्बन्धी नामों का प्रसार हुआ है।

अब हम शिक्षाकार व्यास के सूत्रों का परिशीलन करते हैं :—

**अक्षरों के देवता—**

अक्षरों के देवताओं का ज्ञान प्राप्त करने से पूर्व व्यासाचार्य अक्षर कितने हैं? यह निश्चित करते हैं।

अवर्णेवर्णकोवर्णो ऋवर्णौ लृत्वमेत्वमैत्।
ओदौद्रंगौ क्रमादोम्योत् स्वराः स्युर्व्यञ्जनान्यथ ॥'

"आख्यानेकस्य वर्णोर्व्वे" इस सूत्र के अनुसार अ इ उ ये तीनों वर्ण ह्रस्व, दीर्घ प्लुत स्वरूप से प्रत्येक तीन-तीन प्रकार के होते हैं। ये नौ वर्ण हुए। ऋ वर्णौ, इसमें द्विवचन का प्रयोग होने से ह्रस्व और दीर्घ वर्ण होते हैं। इन दोनों के मिल जाने से ११ वर्ण हुए। लृकार ह्रस्व है जिसे मिलाने पर १२ वर्ण होते हैं। ए ऐ ओ औ ये चार वर्ण दीर्घ ही हैं। इन चारों के मिलाने से १६ वर्ण हुए। रंगौ इस पद में द्विवचन होने से दीर्घ रंग और प्लुत रंग तथा ओम् के ओकार को मिलाने पर १९ स्वर होते हैं। प्रणव के ओकार तथा दोनों प्रकार के रंगों का पृथक् ग्रहण करने में क्या प्रयोजन है? इसका विचार हम आगे करेंगे। स्वर

१६ संख्यक है और व्यञ्जन ४७, ये कुल मिलाकर ६६ होते हैं। इनमें स्वरों की संज्ञा है अक्षर, व्यंजनों की संज्ञा है वर्ण। व्यंजनों की जो ४७ संख्या है, उसका स्पष्टीकरण इस प्रकार है—क से म तक २५, य से व तक ४, जिह्वामूलीय से ह तक ६, ळकार, केवल अनुस्वार, गकार से संयुक्त अनुस्वार, विसर्ग, ४ स्वरभक्तियाँ और ४ यम ये सब मिलकर ४७ होते हैं। इन वर्णों का इस शिक्षा में प्रत्येक का कार्य विधान होने से इतने वर्णों की गणना की गई है। काल की प्रधानतानुसार कार्यविधान होने पर इनकी संख्या ७३ है। कहीं करण की प्रधानता रहने से ६५, कहीं सर्वकारणक होने से १०८ वर्ण होते हैं। स्वर विधान के लिए शिक्षाकार ने अनुस्वार तथा विसर्ग की भी अक्षरों में गणना की है। स्वर सन्धि के स्थान पर यह स्पष्ट है। ये ही अक्षर और ये ही वर्ण शौनक ने भी माने हैं। वहाँ कुछ विशेषता दिखाई देती है, वह यह है कि शौनक दीर्घ ऌकार को भी स्वीकार करते हैं एवं चार मूल यमों को अनेक रूपों में विभक्त करते हैं। काल, स्थान, प्रयत्न और करण दोनों जगह समान हैं।

संहिता में अनुपूर्वी से जो वर्ण या अक्षर कहे गये हैं उनका परस्पर अंगांगिभाव नियम, काल नियम, करण प्रयत्न नियम, जातिभेद, और देवताभेद शिक्षाकार ने बतलाये हैं। इन नियमों को ठीक तरह से जान कर जो पढ़ता है, वही आचार्य होता है। यही बात "ध्वनिस्स्थानञ्च करणम्" इत्यादि दो पद्यों में कही गई है। इन सभी नियमों को अच्छी तरह से समझ कर आचार्य वेदों की शिक्षा दें।

## देवता विचार

अब यह विचार करते हैं कि किन-किन वर्णों के कौन-कौन देवता हैं। पहले ६६ वर्ण दिखाये गये हैं। उनमें प्लुतवर्ण, विसर्ग, ओंकार, जिह्वामूलीय, उपध्मानीय, शुद्ध अनुस्वार, गकार से संयुक्त अनुस्वार, चार स्वरभक्तियां और चार यमों को छोड़कर ४८ वर्णों को पाँच राशियों में विभक्त करते हैं। प्रत्येक राशि के क्रमशः वायु, अग्नि, भूमि, चन्द्रमा और सूर्य ये पाँच देवता हैं। इस दृष्टि से वायु देवता के अ, आ, ए, क, च, ट, त, प, य, ष, ये वर्ण हैं। अग्नि देवता के वर्ण इ, ई, ऐ, ख, छ, ठ, थ, फ, र, स हैं। भूमि देवता के उ, ऊ, ओ, ग, ज, ड, द, ब, ल, ह ये वर्ण हैं। चन्द्रदेवता के ऋ ॠ औ घ झ ढ ध भ व ळ ये वर्ण हैं। और सूर्य देवता के ऌ, ङ, ञ, ण, न, म, क्ष, श, ये वर्ण हैं। व्यास सूत्र ( ४८६-४६ ) में 'अदादेत् प्रथमयपा' इत्यादि पद्य से यह दिखलाया है। कहीं 'अदादेत् प्रथमयशा' इत्यादि पाठ भेद भी मिलता है।

यहाँ प्रथम पाद से प्रथम राशि और द्वितीय पाद से पांचवी राशि दिखाया है। 'लूना सिक्यक्षशा उत्तरा येभ्यस्ते' इसमें प्रयुक्त यत् शब्द से मध्य में निर्दिष्ट तीन राशियाँ सिद्ध होती हैं जिन्हें हमने ऊपर दिखाया है। इस प्रकार प्रत्येक वर्ण के देवता का ज्ञान कर लेने पर उनकी जाति का ज्ञान कर लेना चाहिये।

चार जातियाँ दो प्रकार की हैं— ( १ ) उदात्तादि चार स्वरों में रहनेवाली तथा ( २ ) अकार से क्षकार पर्यन्त वर्णों में रहनेवाली। इनमें उदात्त की ब्रह्मजाति[1], अनुदात्त की क्षत्रिय जाति, स्वरित की वैश्यजाति और प्रचय की शूद्रजाति है। सभी स्वर तथा वर्ग के प्रथम-द्वितीय वर्ण ब्राह्मण जातीय हैं। वर्ग के तीसरे चौथे वर्ण क्षत्रिय जातीय हैं, वर्ग के अन्तिम वर्ण तथा अन्तःस्थ वैश्यजातीय हैं। अनुस्वार, विसर्ग, ऊष्म, ये शूद्रजातीय हैं। उदात्तादि स्वरों और व्यञ्जनों की जो-जो जातियाँ निश्चित हैं उनके उच्चारण के समय, व्यतिक्रम में तज्जाति का संहारकत्व दोष और यथावद् जाति के उच्चारण में उस जाति की रक्षा दिखलाया है। इस प्रकार-

नातिव्यक्तं न चाव्यक्तमेवं वर्णानुदीरयेत्।
पयःपूर्णमवामत्रं[2] हरेद् धीरो यथामति ॥ ( प्राति० २, ५, ८० )
इस प्रमाण से वर्णोच्चारण का प्रकार उपरि वर्णित है।
इसका उदाहरण इस प्रकार है—

'वीरवत्तमम्' यह पद है। वीरोऽस्यास्तीति वीरवान् यहाँ मतुप् प्रत्यय हुआ है तथा अतिशय अर्थ में तमप् प्रत्यय होने से 'वीरवत्तम' शब्द बना है। यहाँ वीर शब्द का फिट्स्वर है अर्थात् प्रातिपदिक अन्तोदात्त है। 'अनुदात्तं पदं' इत्यादि से प्रथम वर्ण को अनुदात्त स्वर होने से 'वीर' ऐसा सिद्ध हुआ। तदनन्तर मतुप् और तमप् के पित् होने से 'अनुदात्तौ सुप्पितौ' इससे अनुदात्तत्व प्राप्त हुआ जिससे वीरवत्तम' ऐसा हो जाने पर 'उदात्तादनुदात्तस्य स्वरितः' 'स्वरितादनुदात्तानां प्रचयः' इन दोनों के द्वारा वीरवत्तमम्' ऐसे स्वर सिद्ध होते हैं। यहाँ उदात्त आदि चार स्वरों की चार जातियाँ है। इस तरह वकार और रेफ के अन्तस्थ होने से तथा मकार के वर्गके उत्तम ( अन्तिम ) होने से तीनों की वैश्यजाति है। वर्ग का प्रथम होने से तकार ब्राह्मण जातीय है। अनुस्वार की जाति शूद्र है। इस प्रकार स्वरों में चार जातियाँ तथा वर्णों में तीन जातियाँ हैं। यहाँ स्वरों में अथवा वर्णों में विभिन्न जातीय सम्बन्ध होने पर भी ऊँच नीचभाव नहीं माना जाता है।

---

१. देखो, व्यासशिक्षा, सू० ४९२,४९८। २. अमत्र का अर्थ है भाण्ड।

चाहे ये वर्ण, स्वर, ध्वनि, स्थान, करण, प्रयत्न, काल, स्वरों से भिन्न हों चाहे उनमें परस्पर भेद भी हो, एक स्थान पर अपने-अपने अधिकार के अनुरूप जातियाँ मिली रहती हैं। इतना ही नहीं—'अदन्यजातिरुच्येत' इत्यादि ( व्या० सू० ४९९-५०० ) के अनुसार सूत्रकार ने कहाहै कि जिनकी जो जाति है, उस जाति का उच्चारण होने पर उन वर्णों के, उदात्तादि स्वरों की एवं उससे संयुक्त जातियों की रक्षा होती है। इस प्रकार एक ही पद में सभी देवता, सभी जातियाँ, परस्पर भिन्न रहते हुए भी मिलजुलकर अर्थज्ञानरूप कार्य को उत्पन्न करती हैं।

अपने मनोगत विषयों को दूसरों को समझाने के लिये प्रयुक्त होनेवाली वाणी को 'भाषा' कहते हैं। जिसने पद और पदार्थ की संगति को समझ लिया है, वह दूसरों के द्वारा प्रयुक्त वाक्यों के आशय को समझ लेता है। उसी के अनुसार वह व्यवहार भी करता है। इस लोक व्यवहार का शिक्षित वर्ग प्रत्यक्ष अनुभव करता है। शैशवावस्था से ही बच्चों को सिखाते हैं और वे भी शिक्षित होकर अन्यों को सिखलाते हैं यही क्रम है। यहाँ यह प्रश्न उठता है कि वह प्रथम शिक्षक कौन है? इसके उत्तर में कुछ लोग जगत्स्रष्टा परमेश्वर को प्रथम शिक्षक बतलाते हैं। कुछ लोग अनादि कालमें प्रवृत्त वृद्ध व्यवहार ही में बतलाते हैं। कुछ अन्य लोग ऐसा मानते हैं कि 'कृमि, कीड़े, सर्प, पतंग और वानर आदि के क्रम से मानव उत्पन्न हुए और ध्वनि तथा चेष्टा आदि उपायों से जैसे-तैसे व्यवहार करते हुए क्रमशः विकास को प्राप्त होकर अपनी-अपनी भाषा में व्यवहार करने लगे।

आजकल भारतमें यह प्रवाह चल रहा है कि जो कोई जिस किसी नवीन वस्तु का आविष्कार करता है, जो कोई कुछ भी सम्बद्ध असम्बद्ध लिखता है, जो कोई आश्चर्यकारक बातें कहता है उन सब के लिये 'विज्ञान' पद का प्रयोग करते हैं। उनमें 'भाषाविज्ञान' भी एक है। यह युग 'वैज्ञानिकयुग' है। यह 'विज्ञान' शब्द आधुनिक नहीं है, अपितु वेदों में भी प्रचलित है। संज्ञान, विज्ञान, प्रज्ञान आदि उपसर्ग सहित ये शब्द प्रायः मिलते हैं उपसर्ग रहित 'ज्ञान' शब्द तो है ही। भाषा-विज्ञान की मूल भित्ति विकासवाद है। कौन शब्द कहाँ से आया? कब आया? कैसे आया? 'अखबार' यह शब्द संस्कृत के प्रकृति-प्रत्ययों से किस प्रकार सिद्ध किया जाय? यह नया अन्वेषण भाषाविज्ञान के कार्यों में से एक कार्य है। जिनकी खोज हो गई है, उनकी रचना और उसका पाठ्यक्रम में समावेश करना, विद्यालयों और विश्वविद्यालयों में पढ़ाना इत्यादि बहुत से कार्य इस विज्ञानके अन्तर्गत आजकल चल रहे हैं। ऐसे कार्यों से निश्चय ही बुद्धि का विकास हो रहा है ऐसा दिखाई देता

है। जैसा कि विकसित, अविकसित और विकासशील देशों की गणना की जाती है, उसी प्रकार भाषाओं में भी कुछ विकसित, अविकसित, और विकासशील भाषा के अपने कलेवर को बढ़ाने में आधुनिक भाषावैज्ञानिक सचेष्ट हैं। जहाँ कहीं से उछल कर अपने कोशों में समाविष्ट करके यह हमारी भाषा का शब्द है, यहाँ से अन्यत्र गया था, अब वापस आया है, इसकी सिद्धि के लिये उसका समय आदि निर्णीत करके अपने- अपने कोश की अभिवृद्धि कर कहते हैं कि—'पहले हमारी यह भाषा दुर्बल थी, अब पुष्ट हो रही है। अग्रिम पंचवर्षीय योजना की पूर्ति में अच्छी तरह से पुष्ट हो जायेगी।' अन्य भाषाओं में प्रयुक्त पदों को अपनी भाषा में प्रविष्ट कर उसका व्यवहार करते हुए कुछ महीनों के बाद कहने लगते हैं कि ये शब्द हमारी भाषा में प्रचलित हैं, इसलिये हमारे कोश में प्रवेश पाने योग्य हैं।

इस प्रकार अपने-अपने कोशों की अभिवृद्धि करना भाषावैज्ञानिकों का व्यापार बन गया है। पदार्थों के उत्पादन से, उनके क्रय-विक्रयरूप व्यापार से जैसे देश समृद्ध होता है, उसी प्रकार अन्य भाषाओं में प्रयुक्त इधर-उधर से आये हुए शब्दों की संयोजना से, अपनी अपनी भाषाओं में ज्ञान या अज्ञान से भाषान्तर के शब्दों के प्रयोग से अथवा व्यापार से अपनी भाषा न केवल सम्पुष्ट होती है अपितु प्रपुष्ट होकर आत्म-निर्भरता को प्राप्त हो जायगी। इस रीति का आलम्बन ले कर कुछ संस्कृत के महापण्डित भी स्त्री पुरुष के संयोग से उत्पन्न सन्तति के समान संस्कृत के प्रकृति-प्रत्ययों के संयोग से अखबार आदि शब्दों को संस्कृत पद बताते हुए भाषावैज्ञानिकों में प्रतिष्ठा प्राप्त कर रहे हैं। नवीन आविष्कार करना ही वैज्ञानिकता का प्रयोजक है। 'हमारी भाषा' 'हमारी भाषा' इस प्रकार के व्यवहार में विद्यमान जो 'हमारा' शब्द है, वह उन उन प्रान्तों का ही वाचक है, समग्र भारत देश का नहीं। हम अन्य देशों में निर्मित पदार्थों का जैसे आयात करते हैं वैसे शब्दों का आयात-निर्यात नहीं होता। शब्द किसी नौकादि साधन के द्वारा बाहर नहीं ले जाये जा सकते न लाये जा सकते हैं। किन्तु उन-उन प्रान्तों या देशों के निवासियों में बहुत से लोग जो अपने कार्य-विशेष से जाते हैं और वहाँ अपनी भाषा के प्रयोग के साथ ही वहाँ की भाषा के भी कुछ शब्द उस प्रान्त अथवा देश के लोगों के द्वारा संकलित कर लेते हैं और उन्हीं शब्दों को अपनी भाषा में जोड़कर केवल इतना ही नहीं कहते कि ये शब्द हमारे यहाँ प्रचलित हैं, अपितु अपनी भाषा के शब्द कोशों में भी उन्हें रख देते हैं। उन्हें देखकर भाषावैज्ञानिक खोज करना आरम्भ कर देते हैं कि ये किस भाषा के शब्द हैं ? इत्यादि। यही भाषाविज्ञान की शैली है। इस शैली का आरम्भ पहले पाश्चात्य शिक्षाशास्त्रियों ने किया था। इसी का आश्रय ले कर भारतीय विद्वान् भी भाषाविज्ञानशास्त्र के लेखन में

प्रवृत्त हो रहे हैं। अतः इसका मूल तो पाश्चात्य भाषाविज्ञानशास्त्र ही है। वे अनुकार्य हो गये हैं और हम अनुकर्त्ता। हमारे यहाँ है कि राम के समान व्यवहार करना चाहिए रावणादि के समान नहीं। सभी प्रकार से पाश्चात्यों के अनुकार्य होने पर उनके समान ही हमें उनका अनुकरण चाहिए। अतः यदि केवल उनकी शैली का अनुकरण किया जाय तो उसमें हम कोई दोष नहीं मानते।

पर इस प्रकार की भाषाशास्त्रशैली आधुनिक नहीं है। यह महर्षि जैमिनि के काल से भी ऐसी ही दिखाई देती है। जैमिनी न केवल धर्मस्वरूप के विमर्शक हैं, अपितु ये पद, पदार्थो के स्वरूपका विमर्श भी प्रस्तुत करते हैं। यद्यपि वाक्यार्थ-विचार के लिये ही जैमिनि ने मीमांसा को सूत्ररूप में निर्मित किया है, तथापि वाक्यार्थज्ञान के लिये पद, पदार्थ और उनके सम्बन्धों का ज्ञान आवश्यक होने से यथा-समय यह पद किस अर्थ में प्रयुक्त होना चाहिए? इस पद का क्या अर्थ है? वैदिक पद और लौकिक पदों का परस्पर भिन्न-भिन्न अर्थ है अथवा अभिन्न? इत्यादि का भी विचार करके उन्होंने सिद्धान्त निर्धारित किया है। वहाँ 'यववराह' अधिकरण में यवादि शब्दों को उदाहरण के रूप में प्रस्तुत कर लौकिक तथा वैदिक भेद से उस शब्द का अर्थभेद यह दीर्घशुकप्रियंगु रूप देखकर शब्द प्रयोग रूप आचार में लौकिक और वैदिकों की समता और तुल्यबलता को 'तैष्वदर्शनाद्विरोधस्य समा विप्रतिपत्तिस्स्यात्' इस सूत्र से पूर्वपक्ष स्थापित करके 'शास्त्रस्था वा तन्निमित्तत्वाद्' इस सूत्र के द्वारा शास्त्रस्थ वैदिकों का व्यवहार ग्राह्य है, लौकिक व्यवहार नहीं, यह सिद्धान्त सूत्रकार ने निर्धारित किया। 'शब्द व्यवहार रूप आचार वैदिकों का जैसा स्थिर है वैसा लौकिकों का नहीं, वैदिक प्रयोग में 'यत्रान्या ओषधयो म्लायन्ते' इत्यादि वाक्यशेष अनुकूल है, ऐसा भाष्यकार का आशय है। इस सम्बन्ध में वार्तिककार पीलु शब्द को उदाहृत कर अन्य दृष्टि से विचार करते हैं। म्लेच्छ पीलु शब्द को हाथी के अर्थ में प्रयुक्त करते हैं जब कि आर्य लोग वृक्ष के अर्थ में प्रयोग करते हैं। शब्द व्यवहार रूप आचार में जैसे वैदिक हैं वैसे ही म्लेच्छ भी हैं, इसीलिये दोनों में समानता होने से दोनों में विकल्प है। यही बात—'पीलवान् इति हस्तिपे इत्यादि' वाक्यों से स्पष्ट की है। और वहीं कहा है कि जैसे सुवर्ण की अच्छाई या बुराई का निर्णय उसके परीक्षकों द्वारा किया जाता है, उसी प्रकार वैदिक पुण्यार्थियों द्वारा अविप्लुत अर्थ का निर्णय किया जाता है। अर्थापभ्रंश तो गौण भ्रान्ति आदि प्रयोग निमित्तक हैं। जैसा कि भट्टपाद ने कहा है—

> अतश्शास्त्राभियुक्तत्वादार्यावर्तनिवासिनाम्।
> या मतिस्सैव धर्माय शब्दार्थत्वप्रमा मता॥

अभियुक्ततरा ये ये बहुशास्त्रार्थवेदिनः ।
ते ते यत्र प्रयुञ्जीरन् स सोऽर्थस्तत्वतो भवेत् ।।
( तं० वा० पृ० २२०, पूना सं० )

इस प्रकार शब्द प्रयोग के विषय में शास्त्रस्थ आर्यों की प्रबलता को व्यवस्थित करके पिकनेमाधिकरण में पिक आदि शब्दों के अर्थ सम्बन्धी विचार व्यक्त किये गये हैं । आर्यजन जिन शब्दों को व्यवहार में कहीं किसी अर्थ में प्रयुक्त नहीं करते किन्तु वेदों में वैसे शब्द मिलते हैं तो उनका अर्थ किस प्रकार निश्चित किया जाये ? क्या पिक आदि पदों के अर्थ की निगम, निरुक्त और व्याकरण आदि साधनों से परिकल्पना करनी चाहिए ? अथवा म्लेच्छ लोग जिस अर्थ में उन शब्दों का प्रयोग करते हैं, उसी अर्थ का ग्रहण करना चाहिए ? इस सम्बन्ध में शंका उठाकर 'चोदितन्तु प्रतीयताविरोधात् प्रमाणेन' यह सिद्धान्त जैमिनि ने प्रस्तुत किया है । इसका तात्पर्य यह है कि म्लेच्छ प्रसिद्धि में विद्यमान अर्थ को ही ग्रहण करना चाहिए, निगम आदि द्वारा परिकल्पनीय नहीं । यहाँ वार्तिककार ने भाषाशास्त्र की दृष्टि से कतिपय शब्दों को उदाहृत कर विवेचन किया है--जिसमें पूर्वपक्ष के रूप में कहा गया है कि--निगम, निरुक्त और व्याकरणादि में प्रकृति प्रत्यय की कल्पना द्वारा शब्दों के अर्थनिर्णायक तत्वों के आर्यों द्वारा निश्चित रहते हुए पिकादि शब्दों के म्लेच्छों द्वारा प्रसिद्धि प्राप्त अर्थों को ग्रहण नहीं करना चाहिए, क्योंकि म्लेच्छ वर्ग जिस किसी अर्थ में जिस किसी शब्द का प्रयोग करें, उसमें उनको धर्म का भय तो रहता नहीं है, किन्तु आर्य तो धर्म के आचरण में प्रमाद नहीं करते हैं । यही बात निम्न पद्य में कही गई है--

धर्मे चानादरात्तेषां भ्रश्येतार्थोऽपि शब्दवत् । इत्यादि

इस सम्बन्ध में उदाहरण के रूप में भट्टपाद ने कुछ द्रविड़ भाषा के शब्दों को उपस्थित किया है । जैसे 'चोर्-अतर्-माल्-पांप्' 'ये द्रविड़भाषा के शब्द हैं । द्रविड़भाषा में अ आ इ ई उ ऊ ए ए२ ऐ ओ ओ२ औ ये स्वर हैं और व्यञ्जनों में वर्ग के प्रथम और पंचम, य र ल व ड़ ल२ र२ न१ ये वर्ण हैं । लकार, दो रेफ और नकार दो, तालु तथा जिह्वा के मध्य भाग से उच्चार्यमाण एक विलक्षण वर्ण 'ड़' कार स्थानीय यह उनकी वर्णमाला है । इसमें 'चोर्' यह व्यंजनान्त पद उनकी भाषा में ओदनवाची है । ऐसे ही 'पांप्' पद सर्पवाची है । 'वैर्' पद उदरवाची हैं । 'माल्' पद अन्य भाषा में वस्तुवाची है । अन्य भाषा में 'अतर्' शब्द मार्गवाची है । संस्कृत में क्रम से 'चोर, पापी, वैरी, माला, अतर' ये शब्द उनसे निष्पन्न हैं अर्थात् द्रविड़ादि भाषा से ये संस्कृत शब्द कल्पित हैं । इतना कहकर अन्त में 'तद्यदा द्रविड़ादिभाषायामीदृशी स्वच्छन्द कल्पना' इत्यादि के द्वारा कहा है कि—द्रविड़ादि भाषा में ऐसी स्वच्छन्द कल्पना है

तो पारसी, बर्बर, यवन, रोम आदि भाषाओं में क्या विकल्प रखकर क्या समझेंगे यह नहीं जान पा रहे हैं। यह कहकर उपसंहार में 'तस्मान् म्लेच्छप्रसिद्ध' यत्' इत्यादि पद्यों के द्वारा सिद्धान्त का प्रतिपादन किया है। पिकादि शब्दों के म्लेच्छ प्रसिद्धार्थ ही ग्राह्य माने हैं। इस सन्दर्भ से यह सार निकलता है कि—भाषा विषयक चर्चा जैमिनि, पाणिनि आदि महर्षियों के समय से ही प्रचलित हुई है। इसी शैली का अनुसरण करते हुए आधुनिक कुछ विद्वान् कहने लगे हैं कि--'संस्कृत भाषा संस्कारित होकर अन्य भाषाओं से उत्पन्न हुई है'।

इस सम्बन्ध में शास्त्र दृष्टि से कुछ विमर्श हम यहाँ करना चाहते हैं। 'भूतभाव्युपयोगि हि द्रव्यं संस्कारमर्हति' इस नियम के अनुसार किसी का कोई संस्कार भूतकाल में उपयुक्त और भावी काम में उपयोगी होनेवाले द्रव्य में होता हैं। भाषा शब्दमयी होती है। शब्द ध्वन्यात्मक और वर्णात्मक रूप से दो प्रकार का होता है। ध्वनियों का संस्कार होने पर ध्वनियाँ भी साधु हो जायेंगी तो गो शब्द ही ठीक है गावी आदि नहीं यह व्यवस्था सिद्ध नहीं होगी। शब्द के विषय में भाष्यकार श्रीशबरस्वामी ने "अथ गौरित्यत्र कः शब्दः" यह पूछते हुए 'गकारौकारविसर्जनीया इति भगवानुपवर्ष' ऐसा पूर्वाचार्यों का प्रमाण दिखलाते हुए "वर्ण ही शब्द है" यह स्वीकृति दी है तब वर्णो का संस्कार होता है ऐसा मानने पर गावी गोणी इत्यादि के भी वर्णात्मक होने से इनमें प्रस्तुत वर्णों में संस्कार होने पर शब्द भी शुद्ध हो जायेंगे।

मीमांसक संस्कार को चार प्रकारों में विभाजित करते हैं—उत्पत्ति, आप्ति, विकृति और अपूर्वसाधन सामर्थ्याधान। इनमें शब्दत्व और वर्णत्व व्यक्ति के संस्कार हों असाधु शब्दों में भी शब्दत्वादि के रहने से तो सर्वत्र अतिप्रसंग होता है। यदि शब्दत्व का संस्कार किया जाए तो ध्वनियों के भी शब्दत्व होने से वे भी संस्कृत होकर साधु हो जायेंगे। पदों के वर्णसमूह होने से वर्णव्यक्ति के भी संस्कार दुष्कर है। जो शब्दसंस्कार मानते है वे वर्णों को प्रध्वंसी कहते हैं, संस्कार के समय उनके प्रध्वंसी होने से वे संस्कार्य ही नहीं हैं। यदि किसी प्रकार वर्णों के संस्कार किये जाएँ तो उनके संस्कृत होने पर उन्हें कोई नहीं देखता है। जैसे कि "सक्तून् जुहोति" यहाँ होम के संस्कारकर्म की स्वीकृति होने पर हवन से सत्तू के नष्ट हो जाने पर वे सत्तू दिखाई नहीं देते हैं वैसे ही वर्ण भी नहीं दिखाई देते हैं। जिसका संस्कार किया गया है उनका कहीं न कहीं विनियोग अवश्य होना चाहिये पर जब संस्कार के बाद वे नष्ट ही हो गये तो फिर उनका विनियोग कहाँ होगा? इस प्रकार वर्णों का अथवा वर्णात्मक शब्दों का उत्पत्ति लक्षण संस्कार नहीं हो सकता है, यह सिद्ध होने पर विकृति संस्कार भी वर्णों की नित्यता के कारण निरस्त हो जाता है। आप्तिसंस्कार भी वर्णों की नित्यत्व और सर्वगतत्व के कारण दूर से ही भ्रष्ट है। अपूर्वसाधन सामर्थ्याधानरूप संस्कार भी उचित नहीं है

क्योंकि "व्रीहीन् प्रोक्षति" इसके समान ही किसी विधि की वहाँ आवश्यकता है। इस प्रकार वर्ण और तदात्मक शब्द नित्य हैं और सर्वगत हैं यह मीमांसकों की सरणि है। इस सरणि में विचरण करते हुए वे शब्दतत्व का विमर्श करते हैं। यहाँ महर्षि सूत्रकार जैमिनि का "शब्दे प्रयत्ननिष्पत्तेरपराधस्य भागित्वम्" यह ( १।३।२५ ) सूत्र है। इसका तात्पर्य यह है कि—असाधु शब्द का उच्चारण अपराध का जनक है। इसमें कारण यह है कि प्रयत्न विशेष के द्वारा ही शब्द के स्वरूप की अभिव्यक्ति होती है। प्रयत्न में यदि न्यूनता या शिथिलता होती है तो अपराध होता है।

यहाँ विशेष यह है कि शब्द साधु और असाधु दो प्रकार के होते हैं—साधु शब्द वे हैं जो अनादि होकर अर्थ के प्रत्यायक हैं। यद्यपि असाधु शब्द भी अर्थ का प्रत्यायन करते हैं किन्तु उनकी अनादिता नहीं है। यह कैसे ज्ञात हो कि साधु शब्द अनादि हैं और असाधु शब्द उससे विपरीत। सूत्रकार ने असाधु शब्दों के प्रयोग को अपराध का जनक कहा है, किन्तु साधु शब्द भी प्रयत्न के बिना तो निष्पन्न नहीं होते हैं, वहाँ भी प्रयत्न तो है ही। तब साधु शब्द ही अनादि हैं, यह कैसे कहा जाता है ? ऐसा प्रश्न उठने पर वहाँ भट्टपाद ने अकार के प्रश्लेप से सूत्र की व्याख्या की है। 'शब्देऽप्रयत्ननिष्पत्तेः' इति। यद्यपि वहाँ भी प्रयत्न तो है ही, किन्तु करणों की पटुता न होने से अथवा यथाकथञ्चित् अर्थ ज्ञान की इच्छा से जो शब्द प्रयुक्त होते हैं, वहाँ किए गये प्रयत्न विहित न होने से अपराध के भागी हैं, विहित प्रयत्न के अनुसार उच्चारण होने पर अपराध की भागिता नहीं है, अतः दोष नहीं है अर्थात् जो अस्खलित प्रयत्न से शब्दों का उच्चारण करते हैं, वहाँ शब्दों में परम्परागतता है और जो स्खलित प्रयत्न होकर शब्दों का उच्चारण करते हैं वहाँ शब्दों में अपराधजनित रूपान्यता है, यह तात्पर्य है। यही कहा गया है कि—

'अतश्चानपराधेन व्यज्यमानेषु साधुता।
सापराधेष्वसाधुत्वं व्यवस्थैवञ्च तत्कृता' ।। इति।

इसीलिये अनादि होकर अस्खलित प्रयत्नोच्चारितत्व रहने पर शब्द की साधुता है और उसके विपरीत रहने पर असाधुता है। यही साधुत्व और असाधुत्व का स्वरूप सिद्ध होता है। अथवा 'सत्यं वदेत्' 'नानृतं वदेत्' इन विधि निषेधपरक वाक्यों में सत्यत्व असत्यत्व ही साधुत्व असाधुत्व का स्वरूप हो सकता है ! वह सत्यत्व जैसा शब्द में है, वैसा ही अर्थ में भी है। जिस तरह अर्थ मिथ्यात्व त्याज्य है, उसी प्रकार शब्द मिथ्यात्व भी। जैसे भक्ष्याभक्ष्य के विधिनिषेध की व्यवस्था है, उसी प्रकार शब्द प्रयोग में भी है। भाषाशास्त्र भी विधिनिषेध के अनुसार है किन्तु आधुनिक लोग जिस भाषाविज्ञान को चला रहे हैं, उसमें न विधि है और न निषेध। मर्यादा-

पालन के लिये विधि-निषेध की आवश्यकता है। इधर-उधर से शब्दों का संग्रहालय बनाने पर मर्यादा के न होने से विधि-निषेध नहीं होते हैं। विद्यमानों की रक्षा के लिये भाषाशास्त्र है, अविद्यमानों की योजना के लिये भाषाविज्ञान है। षड्भाव विकारों की भाषाशास्त्र में प्रवृत्ति नहीं है, किन्तु भाषाविज्ञान में उनकी प्रवृत्ति है। हम यह अभी प्रत्यक्ष अनुभव करते हैं कि आपत्काल में अनुशासन-पूर्वक रहना न केवल बड़े कल्याण के लिये है, अपितु रक्षा के लिये भी है। अप्राप्त की प्राप्ति और प्राप्त की रक्षा के योग-क्षेम शब्द कहते हैं। शास्त्र अप्राप्त का प्रापक है, शास्त्र ही अनुशासन है, शास्त्रों के अनुशासन का पालन करना ही क्षेम है।

हमारे प्राचीन भाषाशास्त्री पाणिनि आदि ने पहले से स्थित एवं व्यवस्थित शब्दों का स्मरण दिलाते हुए शिक्षाग्रन्थों को प्रवृत्त किया है। चौदह विद्यास्थलों में शिक्षा की भी गणना होती है। तैत्तिरीय उपनिषद में 'शीक्षां व्याख्यास्यामः वर्णः स्वरः मात्रा बलम् साम सन्तानः इत्युक्तः शीक्षाध्यायः' ( तै० आ० ७।२ ) इस श्रुतिवाक्य का अवलम्बन लेकर शिक्षाग्रन्थों की रचना की है 'शिक्षविद्योपादाने' इस धातु से शिक्षा शब्द बना है। 'शिक्ष्यन्ते वेदनीयत्वेनोपदिश्यन्ते स्वरादयो यत्र' यह शिक्षा शब्द की व्युत्पत्ति है। शीक्षा ही शिक्षा है। इसमें छः पदार्थों का निरूपण होता है—१-अकारादि वर्ण, २-उदात्त, अनुदात्त, स्वरित और प्रचयरूप स्वर, ३-ह्रस्व, दीर्घ और प्लुतरूप मात्राएँ, ४-स्पृष्ट ईषत्स्पृष्ट आदि प्रयत्नरूप बल, ५-अतिद्रुतत्व, अतिविलम्बितत्व को त्याग कर जैसा उपदेश हुआ है उसी के समान उच्चारण रूप साम और ६-पूर्व पद का उत्तर पद के साथ सन्धानरूप सन्तान-संहिता। इस प्रकार शिक्षा रूप अध्याय का अध्ययन करना चाहिए। यह इस श्रुतिवाक्य का अर्थ है। अध्ययन तो स्वाध्याय का होता है जो कि अपनी कुल परम्परागत शाखा है, वेद का नहीं। वेद तो व्यापक पदार्थ है। इसकी बहुत सी शाखाएँ हैं। उनमें से कोई एक जो अपनी परम्परा से चली आई है, उसे प्राप्त करना होता है। अपनी शाखा के पढ़ लेने पर वेद पढा, यह कहना, अनुचित नहीं होता है क्योंकि वेद व्यापक हैं। इसलिये प्रत्येक शाखा में पूर्वजों ने शिक्षा की रचना की है।

आज से तिरासी वर्ष पूर्व आर० टी० एच० ग्रिफ़िथ और डा० जी० थीबो महोदय की प्रेरणा से काशी राजकीय विद्यालय के प्राध्यापक श्री नवल किशोर व्यास ने एक 'शिक्षा संग्रह' प्रकाशित किया था। उसमें महर्षि याज्ञवल्क्य, वसिष्ठ, कात्यायन, पराशर, माण्डव्य, पाणिनि, गौतम, लोमश, माण्डूक, नारदादि और मल्लशर्मा आदि आधुनिक याज्ञिक विद्वानों द्वारा रचित शिक्षाएँ कुछ मूल और कुछ व्याख्या सहित प्रकाशित हुई हैं। इनमें प्रायः चारों वेदों की शिक्षाएँ हैं जिनमें २५ माध्यन्दिनशाखासम्बन्धी, एक ऋग्वेद सम्बन्धी,

नारद, गौतम और लोमश महर्षि प्रणीत सामवेद सम्बन्धी, तथा माण्डूकी शिक्षा अथर्ववेद संबंधी है। इसके अतिरिक्त और भी बहुत सी शिक्षाएँ हैं, जैसे लक्ष्मीकान्त, आरण्य, शम्भु, कौहली, कौण्डिन्य आदि। इनमें व्यास शिक्षा के व्याख्याता ब्रह्मश्री राजा घनपाठी 'सर्वलक्षण-मंजरीकार' के द्वारा संगृहीत पद्यों में 'प्रथमा व्यास शिक्षा च' इत्यादि लिखकर कहा गया है कि—१-व्यास शिक्षा, २-लक्ष्मीशिक्षा, ३-भारद्वाजी शिक्षा, ४-आरण्यशिक्षा, ५-शम्भुशिक्षा, ६-आपिशलीशिक्षा, ७-पाणिनीय शिक्षा, ८-कौहलीशिक्षा और ९-वासिष्ठी शिक्षा ये नौ शिक्षाएँ हैं। इनमें से जो भारद्वाज-शिक्षा को अर्थपूर्वक जानता है, वह गृहस्थ जिस प्रकार घर को प्राप्त करता है, उसी प्रकार ब्रह्मस्थान को प्राप्त करता है।

एक रामायण अथवा महाभारत को देखकर अनेक कवि शिरोमणियों ने जैसे काव्य और नाटकों की रचना की है, उसी प्रकार एक वेद की एक शाखा को ही देखकर महर्षियों ने शिक्षाएँ नहीं लिखी होंगी। यदि एक शाखा की अनेक शिक्षाएँ हों, तो वहाँ दूसरों के द्वारा छोड़े गये विषयों का निरूपण होगा। काव्य और नाटकों की रचना में यश तथा अर्थ आदि प्रयोजन हैं, ये शिक्षा ग्रन्थों के प्रयोजक नहीं हो सकते। अधीत छन्दों अर्थात् वेद के रक्षण में ही दृष्टि है। जबतक अध्ययन-अध्यापन का सूत्र अविच्छिन्न चलता रहा तब तक इनकी ग्रन्थरचना में प्रवृत्ति ही नहीं हुई, यह निश्चित रूप से कहा जा सकता है। जब उन्होंने वेद के अध्ययन अध्यापन रूप तन्तु का कुछ विच्छेद अनुभव किया, तब वे जागरूक बने जैसे अभी हम अपनी सन्तति को वर्णमाला आदि क्रम से उपदेश करते हैं और पढ़ाते हैं, वैसे ही उन्होंने भी अपनी अपनी शाखाओं को वर्णमाला से आरम्भ करके सिखाना आरम्भ किया। शिक्षा भी वाचो—विधेय रूप ही है। लेखन के साधनों का वह अभावकाल था। विषयों का विवेचन उस समय गोष्ठी रूप से ही होता था, इस सम्बन्ध में बहुत से प्रमाण सुलभ हैं। इससे ज्ञात होता है कि उनकी स्मृतिशक्ति बहुत प्रबल थी। शब्दरूप में या अर्थरूप में उनका जो ज्ञान था, वह स्मृति पर ही निर्भर था। उनका अध्ययन-क्रम ही ऐसा था कि जिससे स्मृति शक्ति की अभिवृद्धि होती थी। छात्र के ब्रह्मचर्यपालन, अध्याय, अनध्याय आदि पर्यालोचन, अध्ययन के नियमों के पालन में आदर एवं तत्परता आदि विषयों के प्रति आचार्य सदा जागरूक रहता था। अध्ययन के समय छात्रों के बैठने से लेकर उठने तक के बहुत-से नियम हैं। नियमानुसार नित्य और नैमित्तिक कर्मों का आचरण, उपनयन के समय आचार्य के द्वारा उपदिष्ट सावित्रीमन्त्र का जप आदि स्मृति शक्ति के वर्धक हैं। शिक्षाग्रन्थों का समूह यह स्पष्ट करता है कि उस समय का शिक्षाक्रम कैसा था।

जैसे बहुत ही शाखाएँ अध्ययन-अध्यापन की परम्परा से लुप्त हो गई हैं उसी प्रकार शिक्षाएँ भी लुप्त हो गई हैं। स्मृतियों के मूलभूत वेदों के अनुमान के अवसर पर भाष्यकार शबरस्वामी ने—'अस्या एव स्मृतेर्द्दिम्न:' इत्यादि कहते हुए ग्रन्थ का ही अनुमान किया है। अनुमीयमान ग्रन्थ ही शास्त्र हैं और वह वेदशाखा रूप ही हैं। उन-उन शाखाओं की रक्षाके लिए महर्षियों ने पृथक् शिक्षाग्रन्थों की रचना की है। उस सम्बन्ध में भट्टपाद के वाक्य ध्यान देने योग्य हैं—

'शाखान्तरविप्रकीर्णानि हि पुरुषान्तरप्रत्यक्षाण्येव वेदवाक्यानि' इत्यादि।

इस सन्दर्भ का आशय यह है कि—महर्षियों के द्वारा प्रवर्तित स्मृति-ग्रन्थों में जो वाक्य प्रत्यक्षत: श्रुतिविरुद्ध दिखाई देते हैं, उनकी आत्यन्तिक अप्रामाणिकता नहीं सिद्ध करनी चाहिये। क्योंकि शाखान्तरों में बिखरे हुए वाक्यों से तथा पुरुषान्तर प्रत्यक्ष से अर्थों को जान कर उन अर्थों से व्यक्त होने वाले वाक्यों को इकट्ठा करके स्मृतिकर्ताओं ने स्मृतियों की रचना की होगी। इससे प्रत्यक्ष श्रुति-विरुद्ध स्मृतियाँ भी तत्तादनुरूप वेद वाक्यों की समर्थक हैं, ऐसा स्वीकार करके जब तक वैसे वाक्य उपलब्ध नहीं हों, तब तक उनका अनुसरण न करना ही ठीक है, क्योंकि उनका सर्वथा अप्रामाण्य नहीं है। स्मृति ग्रन्थों में ही 'शिक्षा' का भी समावेश होता है। व्याकरण आदि षडंग और गृह्य सूत्र आदि सब स्मृतियाँ ही हैं।

शिक्षा ग्रन्थों का मूल प्रत्यक्ष श्रुति है, यह बात पहले कही गई है। श्रुति का आलम्बन होकर ही स्व-स्व शाखागत वर्ण, स्वर आदि का विशिष्ट रूप से विवरण शिक्षाओं में दिखाई देता है। वहां व्यास ने भी तैत्तिरीय शाखा की शिक्षा की रचना की। व्यास प्रोक्त वर्ण, उनके देवता और जाति का वर्णन पहले किया जा चुका है। इस ग्रन्थ में अट्ठाईस प्रकरण हैं। इनमें पहला 'संज्ञाप्रकरण' है। जिस प्रकार व्याकरण में संज्ञाएँ हैं उसी प्रकार यहाँ भी हैं। भगवान् पाणिनि संक्षिप्त शब्दों से विस्तृत अर्थों का बोधन करने वाले सूत्रों के प्रणयन में अग्रणी माने जाते हैं किन्तु व्यासाचार्य ने अपने शिक्षासूत्र छन्दोबद्ध किये हैं। इसमें संक्षिप्त शब्द ग्रहण करने से काम नहीं चलता है वेदगत आनुपूर्वी को लेकर कार्य करना होता है। इसलिये छोटे से कार्य के लिये बहुत से शब्दों का ग्रहण आवश्यक होता है। उन कार्य विधियों में संज्ञा की आवश्यकता होने पर संज्ञा प्रकरण बनाया गया है। प्राय: संज्ञाएँ व्याकरणशास्त्र के समान ही हैं। कहीं-कहीं तो उसकी अपेक्षा कुछ विलक्षणता का अनुभव होता है। 'युङ असि' यहाँ ङकार की नाद संज्ञा है। ञ वर्ग के पाँचवें वर्ण 'ञ' को छोड़कर शेष वर्गान्त्य वर्णों की नाद संज्ञा है। 'ह्रस्वान्नादो द्विमात्र: स्यादन्यत्राप्येकमात्रिक:' (व्यास शिक्षा ४६४) इस सूत्र से नाद संज्ञक की द्विमात्रता होती है।

ह्रस्व से अतिरिक्त स्थल में उनकी एकमात्रता ही रहती है। इस प्रकार अकारव्यवहित कार शब्द ऊर्ध्व है जिसका वह वर्ण हल संज्ञक है। ऐसी अनेक संज्ञाएँ स्वीकृत की हैं।

द्वितीय प्रकरण में प्रग्रहों का निरूपण है। प्रगृह्य और प्रग्रह समान हैं। द्विवचन से अतिरिक्त स्थल में भी ईत्, ऊत्, एत्, और ओकार का प्रग्रह किया है। कण्ठोक्ति से कुछ शब्द प्रग्रह के रूप में दिखाये गये हैं। तृतीय परिभाषाप्रकरण में द्वित्व, आगम, लोप आदि कार्य विधान के लिये अनेक प्रकार की परिभाषाएँ दी हैं। पद को उद्देश्य करके जो कार्य किया जाता है, यह पद के एक देश में नहीं होता है। 'उदात्त' के समान जो स्वर है, वह प्रचय है तथा सामान्य और विशेष शास्त्र का स्वरूप आदि वर्णित है। चतुर्थ प्रकरण से लेकर पन्द्रहवें प्रकरण तक क्रमशः दीर्घ, आगम, लोप, विकार, षत्व, णत्व, रेफ, विसर्ग, यत्व, सन्धि, अनैक्य और ऐक्य विषय कहे गये हैं। सोलहवें प्रकरण में स्वर धर्म विचार है। उदात्त, अनुदात्त, स्वरित और प्रचय नामक चार स्वर हैं। उनके धर्मों का यहाँ प्रतिपादन किया गया है। देह की दीर्घता उदात्त उच्चारण में होती है। उसका संकोच अनुदात्त में होता है। इसी लिये 'उच्च' और 'नीच' ऐसा उनका व्यवहार है। इन दोनों का समाहार-समावेश स्वरित कहलाता है। यह स्वरित, अभिनिहित, क्षैप्र, प्रश्लिष्ट, नित्य, तैरोव्यञ्जनारूप विभिन्न प्रकार का होता है। तैरोव्यञ्जन के भी अनेक प्रकार हैं। इस प्रकार स्वर धर्म के लक्षणों का प्रतिपादन किया है।

सत्रहवें प्रकरण में स्वर सन्धि का लक्षण है। स्वर सन्धि में ही मृदु, किञ्चिद्दृढ़तर, दृढ़, दृढ़तर, अल्प रूप से विविध प्रयत्न बतलाये हैं। इस प्रकार न केवल मुखमात्र से ही स्वरों का उच्चारण होता है, किन्तु हस्तस्वरों का विन्यास भी अठारहवें प्रकरण में निरूपित है। सभी वेदों में हस्तस्वरों के विन्यास का बड़ा महत्व है।

सुहस्तस्वरविन्यासान्निर्मलाध्ययनं भवेत्।
तत्पूतो ब्राह्मणो यस्तु ब्रह्मणा सह मोदते ॥

यह उसकी फलश्रुति है। याज्ञवल्क्य ने भी—

यथा वाणी तथा पाणी रिक्तं तु परिवर्जयेत्।
यत्र यत्र स्थिता वाणी पाणिस्तत्रैव तिष्ठति ॥ ( या० शि० ४६ )

यह कहते हुए वाणी, त्वक्, श्रोत्र, मन और नेत्रों की एकाग्रता का अध्ययन के समय होना आवश्यक बतलाया है। कनिष्ठिका की आदि रेखा में अनुदात्त का, अनामिका की अन्त्य रेखा में स्वरित का, मध्यमा की मध्य रेखा में प्रचय का, तर्जनी की मध्य रेखा में उदात्त का अंगुष्ठ द्वारा निर्देश करना चाहिए। यह निर्देश गोकर्णाकार दाहिने हाथ में होना चाहिये। यहाँ अन्य शिक्षा के वचनों से कुछ भेद भी दिखाई देता है।—

उच्चं प्रदेशिन्युग्मध्यरेखां कनिष्ठिकायां निहतं पराग्रतः ।
अनामिकान्त्यां स्वरितञ्च निर्दिशेत् सुमध्यमा मध्यगतां धृतं परे ॥

इसके अनुसार तर्जनी की मध्यरेखा पर उदात्त, कनिष्ठिका के अग्रभाग पर अनुदात्त, अनामिका की अन्त्यरेखा पर स्वरित और मध्यमा की मध्यरेखा पर प्रचय का निर्देश करें। उन्नीसवें प्रकरण में द्वित्व का, बीसवें में पूर्वागम का, इक्कीसवें में द्वित्व-निषेध का निरूपण है। पहले ऐसे भी श्रेष्ठ विद्वान् लक्षणान्ताध्यायी थे, जो किसी भी मन्त्र-भाग का केवल शास्त्रानुसार हस्तस्वर विन्यासमात्र करते हुए विद्वानों के स्वरों को देख कर उसके अनुरूप मन्त्रभाग को ठीक तरह से उच्चारित कर देते थे। उदात्तादि स्वर स्वरों के ही हैं किन्तु जहाँ व्यञ्जन स्वरों के अंग बन जाते हैं वहाँ अंगी स्वर के धर्म को कहीं-कहीं व्यञ्जन भी प्राप्त करते हैं। यह बात बाईसवें प्रकरण में बताई गई है। तेईसवें प्रकरण में रेफ के और लकार के निमित्त से स्वरभक्ति का विवेचन किया गया है। स्वर के ऊर्ध्व ऊष्म के परे रहने पर रेफ और लकार की स्वरभक्ति होती है अर्थात् स्वरव्यञ्जनात्मक वर्ण होता है। इसी प्रकार रेफगर्भ ऋकार के रहने पर वहाँ दो स्वरभक्तियाँ होती हैं। यह स्वर-भक्ति निमित्तभेद से हरिणी, हंसपदा, हस्तिनी, करेणु, हारित, कर्विणी और स्वतन्त्रा नामक अनेक प्रकार की होती हैं, जो यहाँ विवेचित हैं। स्थान, करण और प्रयत्न विचार चौबीसवें प्रकरण में हुआ है। किस स्थान से किस करण से और किस प्रयत्न से ध्वनि उत्पन्न होती है और उससे वर्ण कैसे व्यक्त होता है यह सब यहाँ दिखलाया गया है। पचीसवें प्रकरण में प्लुत का विचार है। छब्बीसवें प्रकरण में ओष्ठ्य, सत्ताईसवें में काल का और अन्त में उच्चारण की फलश्रुति वर्णित है।

शिक्षाग्रन्थों के परिशीलन करने से ज्ञात होता है कि ये ग्रन्थ वेदाध्ययन सम्प्रदाय से आये हुए लक्षणों को ध्यान में रखते हुए शिक्षाकारों द्वारा निर्मित हैं। लक्षण बनाने के अनन्तर ये लक्ष्य बने हैं, यह कल्पना न केवल अनुचित है, अपितु असाध्य भी है। शिक्षाग्रन्थ के द्वारा वेद की रक्षा किस प्रकार होती है, इस सम्बन्ध में दो-तीन उदाहरण दिए जा सकते हैं। लक्षण ग्रन्थों के अनुसार वैदिक विद्वान् संहिता और ब्राह्मण के अध्ययन के बाद पदपाठ और क्रमपाठ तक पढ़कर जटा, धन पाठ आदि विकृति पाठों का सम्यक् अध्ययन करके उसके पश्चात् शुद्ध वर्ण क्रम, स्वरवर्णक्रम, मात्रावर्णक्रम, अंगवर्णक्रम और वर्णसारक्रम इन पाँच क्रमों को गुरुमुख से ग्रहण करते हैं।

'प्रजापतिः' यह एक पद है। यहाँ दस वर्ण है—पकार, रेफ, अकार, जकार, आकार, पकार, अकार, तकार, इकार तथा विसर्जनीय। यह शुद्ध वर्णक्रम है। यहाँ वर्णसार का क्रम

निरूपण हो जाने से अन्य क्रम गतार्थ हो जाते हैं। हर एक वर्ण का प्रयत्न स्थान करण देवता जाति आदि सहित स्वरूप बतलाया गया है।

पहले अक्षर गणना के अवसर पर प्लुतरंग और दीर्घरंग ऐसे दो अक्षर गिने हैं। इनमें प्लुतरंग ५ प्रकार का है जिसकी काल मात्रा चतुष्टयात्मक है। शिक्षा में कहा गया है कि—

'श्लोकां गलां ममां हूतां यद्व्रां एवेति च प्लुताः।
दीर्घा देवां उतां इम्यमृवां स्वां अहं कठे॥

( व्या० शि० ४१७, ४१८ )

**रंगप्लुत का वर्णसार क्रम**—संवृत कण्ठोत्थित बाह्यप्रयत्न विशिष्ट नाद ध्वनिजनित व्यस्तकल्प हनुस्थान वैसे ही ओष्ठकरण विवृत प्रयत्न निरनुनासिक हृदयकमलोत्थित शार्दूल के शब्द के समान मन्दध्वनि से युक्त आद्यंशभूत द्विमात्रिक नासिकाविल से निःसृत श्रुतिसुखप्रद अव्यक्त सूक्ष्मनाद सहित तुरीयांशभूत एकमात्रिक सौराष्ट्र नारी के स्वर के समान आद्यन्त चातुर्मात्रिक, भूमि देवताक, ब्राह्मणजातीय सत्वगुणसहित तर्जनी अंगुली की मध्यरेखा पर न्यास योग्य शरीर के आयाम से संयुक्त गले के विल से निःसृत परुषध्वनिवाले आजाविक के समान गान्धारस्वर हेतुभूत मूर्धस्थानं [illegible], उदात्तस्वरगुणयुक्त, वायुदेवतायुक्त ब्राह्मणजाति अवर्ण-रंगप्लुत है।

प्लुत रंग में चार मात्राएँ होती हैं और दीर्घरंग में दो मात्रा। इसके अनुसार ही वर्णसार क्रम करना पड़ता है। अनुस्वार दो प्रकार का होता है गकार सहित और उससे रहित भी। इनमें हॖॕह इस गकार सहित पद का वर्णसार क्रम इस प्रकार है—

संवृतकण्ठोत्थित संवारघोष अल्पप्राणाख्य, बाह्यप्रयत्न विशिष्ट नादध्वनिजनित हनूमूलस्थान, जिह्वामूलकरण, स्पृष्टप्रयत्न आद्यांगभूत गकार सहित वैसी ही ध्वनि से उत्पन्न विवृत नासिका के उपरिभाग स्थान वाला उसके अधोभाग करण विवृत प्रयत्न द्विमात्रिक पूर्वांगभूत सूर्य देवतासम्बन्धी शूद्रजाति आगमानुस्वार है।

अगत्वानुस्वार—संज्ञानम् इति। संवृतकण्ठोत्थित संवार घोष अल्पप्राणाख्य बाह्यप्रयत्न-विशिष्ट नादध्वनिजनित विवृतनासिक के ऊपरिभाग स्थानीय उसके अधोभागीयकरणवाला विवृतप्रयत्न द्विमात्रिक पूर्वांगभूत सूर्य देवतासम्बन्धी शूद्रजाति केवलानुस्वार है।

**जिह्वामूली**—'य ᳵकाम ᳵयते'। विवृत कण्ठ से उत्थित विवार अघोष महाप्राण नामक बाह्यप्रयत्नविशिष्ट श्वासध्वनि से उत्पन्न जिह्वामूल के ऊपरिभागमें विवृत मध्य उसके अधोभागीय करणवाला विवृतप्रयत्न अणुमात्रिक, पूर्वांगभूत सूर्यदेवतासम्बन्धी शूद्रजातीय जिह्वामूलीय है।

**उपध्मानीय—**

'य≍ प्पाप्मना—विवृतकण्ठोत्थित विवारअघोषा महाप्राण नामक बाह्यप्रयत्न विशिष्ट श्वासध्वनि से उत्पन्न उत्तरोष्ठ स्थान विवृतमध्य अधरोष्ठकरण, विवृतप्रयत्न अणुमात्रिक पूर्वांगभूत सूर्यदेवतासम्बन्धी शूद्रजातीय उपध्मानीय है।

**स्वतन्त्रस्वरभक्ति का उदाहरण—**

कोऽर्हति सहस्रम्। इसका वर्णसार क्रम इस प्रकार है—संवृत कण्ठोत्थित, संवार,घोष, अल्पप्राणनामक बाह्यप्रयत्न विशिष्ट नादध्वनिजनित, उत्तरदन्तमूल प्रत्यग्भागस्थान जिह्वाग्र-मध्य करण, ईषत्पृष्ट प्रयत्न, एकमात्रिक पृथक् उच्चरित सूर्यदेवताक शूद्रजातितमोगुणसहित मध्यमा अंगुली की रेखा पर न्यास योग्य उच्चकल्प उससे विलक्षण क्रौंचपक्षी के क्वणन के समान मध्यमस्वर हेतुभूत सर्वांगस्थानोत्पन्न प्रचयस्वरवाला अग्नि देवतासम्बन्धी, वैश्यजातीय करेणुसंज्ञक स्वतन्त्र स्वरभक्ति रेफ है।

**यम चार हैं**—प्रथम यम द्वितीय यम, तृतीय यम, और चतुर्थ यम ये संज्ञायें हैं। इनमें तवर्ण के क्रमशः उदाहरण इस प्रकार हैं 'सप्रयत्नत् ग्रथ्नाति विद्मः, दध्ना'। उत्तमेत्तर से अनुत्तम के स्पर्श से यम होता है। पहले से पहला, दूसरे से दूसरा, तीसरे से तीसरा और चौथे से चौथा इनमें एक का वर्णसार क्रम इस प्रकार है—विवृत कण्ठोत्थित विवार अघोष अल्पप्राणनामक, बाह्यप्रयत्न विशिष्ट श्वासध्वनिजनित संवृतनासिक का उत्तर दन्तमूल के अधोभागीय स्थान वाला, जिह्वाग्रकरणक, स्पृष्टप्रयत्न अणुमात्रिक परांगभूत वायुदेवतासम्बन्धी ब्राह्मणजातीय प्रथम यम है।

इस प्रकार लक्षण ग्रन्थों को सम्यक् रूप से पढ़कर स्वशाखागत प्रत्येक वर्ण की रक्षा करते हुए लक्षणान्ताध्यायी विद्वान् अत्यन्त विरल हो गये हैं। पाँच-सात भी हैं अथवा नहीं, इसमें सन्देह है। वर्णतत्त्व को वास्तविक रूप में जानते हुए स्वर और वेद का अध्ययन करने वाले ऐसे विद्वान् अवश्य लोकोपकारी होंगे, ऐसा मेरा विश्वास है। पचास वर्षपूर्व भी वेदविद् आचार्य अपने शिष्यों के साथ खेतों के पास कुएँ पर, गाँव से बाहर स्थित तालाबों पर, जनपद के निकट स्थित नदियों में स्नान करके अपना नित्य आन्हिक कर्म समाप्त करके छात्रों को पढ़ाते हुए, खेतों में भ्रमण करते हुए, घर जाकर शेष बचे हुए अध्यापन को समाप्त करके अपने-अपने काम में लग जाते थे। उन दिनों खेतों में धान्य की समृद्धि और पशुपक्षियों के उपद्रवों को नष्ट करने में ये शब्द महान् उपकार करते थे, यह उस समय के लोग भलीभाँति जानते थे।

